प्रणमामि शोभाधाम श्याम, ललाम-कुंज-विहारिणम् ।
रुजहारिणं सुखकारिणं, गोपाल-गिरवरधारिणम् ॥

अच्युतं केशवं रामनारायणं,
कृष्णदामोदरं वासुदेव हरिम् ।
श्रीधरं माधवं गोपिकावल्लभं,
जानकीनायकं रामचन्द्रं भजे ॥

"श्रीकृष्णःशरणं मम"

—★—

## गीता द्वादश अध्याय

### अर्जुन उवाच

एवं सततयुक्ता ये भक्तास्त्वां पर्युपासते ।
ये चाप्यक्षरमव्यक्तं तेषां के योगवित्तमाः ॥१॥

### श्रीभगवानुवाच

मय्यावेश्य मनो ये मां नित्ययुक्ता उपासते ।
श्रद्धया परयोपेतास्ते मे युक्ततमा मताः ॥२॥
ये त्वक्षरमनिर्देश्यमव्यक्तं पर्युपासते ।
सर्वत्रगमचिन्त्यं च कूटस्थमचलं ध्रुवम् ॥३॥
संनियम्येन्द्रियग्रामं सर्वत्र समबुद्धयः ।
ते प्राप्नुवन्ति मामेव सर्वभूतहिते रताः ॥४॥

क्लेशोऽधिकतरस्तेषामव्यक्तासक्तचेतसाम् ।
अव्यक्ता हि गतिर्दुःखं देहवद्भिरवाप्यते ॥५॥
ये तु सर्वाणि कर्माणि मयि संन्यस्य मत्पराः ।
अनन्येनैव योगेन मां ध्यायन्त उपासते ॥६॥
तेषामहं समुद्धर्ता मृत्युसंसारसागरात् ।
भवामि नचिरात्पार्थ मय्यावेशितचेतसाम् ॥७॥
मय्येव मन आधत्स्व मयि बुद्धिं निवेशय ।
निवसिष्यसि मय्येव अत ऊर्ध्वं न संशयः ॥८॥
अथ चित्तं समाधातुं न शक्नोषि मयि स्थिरम् ।
अभ्यासयोगेन ततो मामिच्छाप्तुं धनंजय ॥९॥
अभ्यासेऽप्यसमर्थोऽसि मत्कर्मपरमो भव ।
मदर्थमपि कर्माणि कुर्वन्सिद्धिमवाप्स्यसि ॥१०॥
अथैतदप्यशक्तोऽसि कर्त्तुं मद्योगमाश्रितः ।
सर्वकर्मफलत्यागं ततः कुरु यतात्मवान् ॥११॥
श्रेयो हि ज्ञानमभ्यासाज्ज्ञानाद्ध्यानं विशिष्यते ।
ध्यानात्कर्मफलत्यागस्त्यागाच्छान्तिरनन्तरम् ॥१२॥
अद्वेष्टा सर्वभूतानां मैत्रः करुण एव च ।
निर्ममो निरहंकारः समदुःखसुखः क्षमी ॥१३॥
संतुष्टः सततं योगी यतात्मा दृढनिश्चयः ।
मय्यर्पितमनोबुद्धिर्यो मद्भक्तः स मे प्रियः ॥१४॥

# श्रीराधा कृपा कटाक्ष स्तोत्र





मुनीन्द्रवृन्दवन्दिते त्रिलोकशोकहारिणि
प्रसन्नवक्त्रपंकजे निकुंजभूविलासिनी ।
व्रजेन्द्रभानुनन्दिनि व्रजेन्द्र-सूनुसङ्गते*
कदा करिष्यसीह मां कृपाकटाक्ष-भाजनम् ॥

भावार्थ—मुनीन्द्र वृन्द जिनके चरणों की वन्दना करते हैं तथा जो तीनों लोकों का शोक दूर करने वाली हैं, मुस्कान-युक्त प्रफुल्लित मुख कमल वाली, निकुञ्ज भवन में विलास करने

---

*सङ्गत का अर्थ है (सम् × गम् × भावे'क्त') सौहार्द मिलता

वाली, राजा वृषभानु की राजकुमारी, श्रीव्रजराज कुमार की हृदयेश्वरी हे श्रीराधिके ! कब मुझे अपने कृपा कटाक्ष का पात्र बनाओगी ।

**अशोकवृक्षवल्लरी-वितानमण्डपस्थिते**
**प्रवालज्वालपल्लव-प्रभारुणांघ्रिकोमले ।**
**वराभयस्फुरत्करे प्रभूतसम्पदालये**
**कदा करिष्यसीह मां कृपाकटाक्षभाजनम् ॥**

भावार्थ—अशोक की लताओं से बने हुए "लता मन्दिर" में विराजमान और मूँगे, अग्नि तथा नवीन लाल-लाल पल्लवों के समान अरुण कान्तियुक्त कोमल चरणों वाली, भक्तों को अभीष्ट वरदान देने वाले तथा अभय दान देने के लिए उत्सुक रहने वाले कर कमलों वाली, अपार ऐश्वर्य की आलय स्वामिनी श्रीराधे मुझे कब अपने कृपा कटाक्ष का अधिकारी बनाओगी ।

**अनङ्गरङ्गमङ्गलप्रसंगभङ्गुरभ्रुवां**
**सुविभ्रमं ससम्भ्रमं दृगन्तबाणपातनैः ।**
**निरन्तरं वशीकृत-प्रतीतनन्दनन्दने**
**कदा करिष्यसीह मां कृपाकटाक्षभाजनम् ॥***

भावार्थ—प्रेम क्रीड़ा के रङ्गमञ्च पर मङ्गलमय प्रसङ्ग में बांकी भृकुटी करके, आश्चर्य उत्पन्न करते हुए सहसा कटाक्ष

---

* जहाँ कहीं व्रजलीलाओं में काम, अनङ्ग आदि नाम आए हैं वहां प्रेम ही समझना चाहिए, क्योंकि 'प्रेमैव गोपरामाणां काम इत्यगमत् प्रथाम् ।"

रूपी बांणों की वर्षा से श्रीनन्दनन्दन को निरन्तर वस में करने वाली हे सर्वेश्वरी ! अपने कृपाकटाक्ष का पात्र मुझे कब बनाओगी।

**तडित्सुवर्णचम्पक-प्रदीप्तगौरविग्रहे**
**मुखप्रभापरास्तकोटिशारदेन्दुमण्डले।**
**विचित्रचित्रसंचरच्चकोरशावलोचने**
**कदा करिष्यसीह मां कृपाकटाक्षभाजनम् ॥**

**भावार्थ**—बिजली, स्वर्ण तथा चम्पा के पुष्प के समान सुनहरी कान्ति से देदीप्यमान गोरे अङ्गों वाला, अपने मुखारविन्द की चांदनी से करोड़ों शरच्चन्द्रों को जीतनेवाली, क्षण-क्षण में विचित्र चित्रों की छटा दिखाने वाले चंचल चकोर के बच्चे के सदृश विलोचनों वाली, हे जगज्जननी ! क्या कभी मुझे अपने कृपा-कटाक्ष का अधिकारी बनाओगी ?

**मदोन्मदातियौवने प्रमोदमानमण्डिते**
**प्रियानुरागरंजिते कलाविलासपण्डिते।**
**अनन्यधन्यकुंजराजश्यामकेलिकोविदे**
**कदा करिष्यसीह मां कृपाकटाक्षभाजनम् ॥**

**भावार्थ**—अपने अत्यन्त रूप यौवन के मद से मत्त रहने वाली, आनन्द भरा मान ही जिनका सर्वोत्तम भूषण है, प्रियतम के अनुराग से रंगी हुई, विलास की प्रवीण, अनन्य भक्त गोपिकाओं से धन्य हुए निकुञ्जराज्य के प्रेम कौतुक विद्या की विद्वान् श्री राधिके ! मुझे अपने कृपा कटाक्ष का पात्र कब बनाओगी ?

अशेषहावभावधीरहीरहारभूषिते
प्रभूतशातकुम्भकुम्भ-कुम्भिकुम्भसुस्तनि ।
प्रशस्तमन्दहास्यचूर्णपूर्णसौख्यसागरे*
कदा करिष्यसीह मां कृपाकटाक्षभाजनम् ॥

भावार्थ—सम्पूर्ण हाव-भावरूपी शृङ्गारों तथा धीरता एवं हीरे के हारों से विभूषित अङ्गों वाली, शुद्धस्वर्ण के कलशों के समान एवं गयन्दिनी के गण्डस्थल के समान मनोहर पयोधरों वाली, प्रशंसित मन्द मुस्कान से परिपूर्ण आनन्द-सिन्धु सदृश श्री राधिके ! क्या मुझे कभी अपनी कृपादृष्टि से कृतार्थ करोगी ?

मृणालबालवल्लरी तरङ्गरङ्गदोर्लते
लताग्रलास्यलोलनील-लोचनावलोकने ।
ललल्लुलन्मिलन्मनोज्ञ-मुग्धमोहनाश्रये
कदा करिष्यसीह मां कृपाकटाक्षभाजनम् ॥

भावार्थ—जल की लहरों से हिलते हुए कमल के नवीन नाल के समान जिनकी कोमल भुजाएँ हैं, पवन से जैसे लता का अग्र भाग नाचता है, ऐसे चञ्चल लोचनों से नीलिमा झलकाते

---

*समुद्र में जल होता है, किन्तु सौख्य (सुख) सिन्धु में मुसकान रूपी चूर्ण यहां लिखा गया है, इससे यह विचित्र सिन्धु है। चूर्ण का अर्थ है (चूर्ण+घञ) पीसने से उत्पन्न धूली, या पान में डालने वाले चूने के सदृश श्वेत वर्ण।

हुए जो अवलोकन करती हैं। ललचाने वाले, लुभा कर पीछे-पीछे फिरने वाले, मिलन में मन को हरने वाले मुग्ध मनमोहन को आश्रय देने वाली, हे श्री वृषभानु किशोरी ! कब अपने कृपा अवलोकन द्वारा मुझे मायाजाल से छुड़ाओगी।

**सुवर्णमालिकांचिते त्रिरेखकम्बुकण्ठगे**
**त्रिसूत्रमंगलीगुण-त्रिरत्नदीप्ति-दीधिते।**
**सलोलनीलकुन्तले प्रसूनगुच्छगुम्फिते**
**कदा करिष्यसीह मां कृपाकटाक्षभाजनम्॥**

भावार्थ—स्वर्ण की मालाओं से विभूषित तथा तीन रेखाओं वाले शङ्ख को छटा सदृश सुन्दर कण्ठ वाली, तथा जिनके कण्ठ में मङ्गलमय त्रिसूत्र बँधा हुआ है, जिसमें तीन रङ्ग के रत्नों का भूषण लटक रहा है, रत्नों से देदीप्यमान किरणें निकल रही हैं (यह मङ्गल त्रिसूत्र, नव वधू को गले में पहनाया जाता है, यह ब्रज की प्राचीन प्रथा है, दक्षिण में अब भी यह प्रथा प्रचलित है) तथा दिव्य पुष्पों के गुच्छों से गूँथे हुए काले घुंघराले लहराते केशों वाली, हे सर्वेश्वरी श्री राधे ! कब मुझे अपनी कृपा दृष्टि से देखकर अपने चरणकमलों के दर्शन का अधिकारी बनाओगी।

**नितम्बबिम्बलम्बमान-पुष्पमेखलागुण-**
**प्रशस्तरत्नकिङ्किणी-कलापमध्यमंजुले।**
**करीन्द्रशुण्डदण्डिकावरोहसौभगोरुके**
**कदा करिष्यसीह मां कृपाकटाक्षभाजनम्॥**

**भावार्थ**—कटिमण्डल में मणिमय किंकणी सुशोभित है जिसमें सोने के फूल रत्नों से जड़े हुए लटक रहे हैं, तथा उसकी प्रशसनीय झनकार अत्यन्त मनोहर है। गजेन्द्र की सूंड के समान जिनकी जङ्घाएँ अत्यन्त सुन्दर हैं। ऐसी हे श्री राधे महारानी! मुझ पर कृपा करके कब संसार सागर से पार लगाओगी?

**अनेकमन्त्रनादमञ्जु-नूपुरारवस्खलत्**
**समाजराजहंसवंश-निक्वणातिगौरवे।**
**विलोलहेमवल्लरी-विडम्बिचारुचङ्क्रमे**
**करा करिष्यसीह मां कृपाकटाक्षभाजनम्॥**

**भावार्थ**—अनेक वेद मन्त्रों की सुमधुर झनकार करने वाले स्वर्णमय नूपुर चरणों में ऐसे प्रतीत होते हैं, मानों मनोहर हंसों की पंक्ति कूज रही हो। चलते समय अङ्गों की छबि ऐसी लगती है मानो स्वर्णलता लहरा रही हो। हे जगदीश्वरी श्री राधे! क्या कभी मैं आपके चरणकमलों का दास हो सकूँगा?

**अनन्तकोटिविष्णुलोक-नम्रपद्मजार्चिते**
**हिमाद्रिजापुलोमजा-विरिञ्चिजावरप्रदे।**
**अपारसिद्धिवृद्धिदिग्ध-सत्पदांगुलीनखे**
**कदा करिष्यसीह मां कृपाकटाक्षभाजनम्॥**

**भावार्थ**—अनन्त कोटि वैकुण्ठों की स्वामिनी श्रीलक्ष्मी जी भी आपकी पूजा करती हैं, तथा श्रीपार्वती जी, इन्द्राणी जी

और सरस्वती जी ने भी आपकी पूजा कर वरदान पाया है। आपके चरणकमलों की एक उँगली के नख का भी ध्यान करने मात्र से अपार सिद्धियों का समूह बढ़ने लगता है। हे करुणामयी ! आप कब मुझको वात्सल्य-रस भरी दृष्टि से देखोगी ?

**मखेश्वरि क्रियेश्वरि स्वधेश्वरि सुरेश्वरि**
**त्रिवेदभारतीश्वरि प्रमाणशासनेश्वरि ।**
**रमेश्वरि क्षमेश्वरि प्रमोदकाननेश्वरि**
**व्रजेश्वरि व्रजाधिपे श्रीराधिके नमोऽस्तु ते ॥**

**भावार्थ**—सब प्रकार के यज्ञों की आप स्वामिनी हैं सम्पूर्ण क्रियाओं की स्वामिनी, स्वधादेवी की स्वामिनी, सब देवताओं की स्वामिनी (ऋक्, यजु, साम) इन तीनों वेदों की वाणियों की स्वामिनी, प्रमाण शासन शास्त्र की स्वामिनी, श्रीरमादेवी की स्वामिनी, श्रीक्षमादेवी की स्वामिनी और (अयोध्या के) प्रमोद वन की स्वामिनी (अर्थात् श्रीसीताजी) आप ही हैं। हे श्रीराधिके ! कब मुझे कृपा कर अपनी शरण में स्वीकारकर पराभक्ति प्रदान करोगी ! हे ब्रजेश्वरी, हे ब्रज की अधिष्ठात्री श्रीराधिके ! आपको मेरा बारम्बार प्रणाम है।

**इतीदमद्भुतस्तवन्निशम्य भानुनन्दिनी**
**करोतु संततं जनं कृपा कटाक्षभाजनम् ॥**
**भवेत्तदैवसंचित-त्रिरूपकर्मनाशनं**
**लभेत्तदा व्रजेन्द्रसूनु-मण्डलप्रवेशनम् ॥**

भावार्थ—हे वृषभानुनन्दिनी! मेरी इस विचित्र स्तुति को सुनकर सर्वदा के लिए मुझ दास को अपनी दयादृष्टि का अधिकारी बना लो। बस, आपकी दया ही से तो मेरे (प्रारब्ध संचित और क्रियमाण) इन तीनों प्रकार के कर्मों का नाश हो जायगा और उसी क्षण श्रीकृष्णचन्द्र के नित्य मण्डल (दिव्यधाम की लीलाओं में) सदा के लिए प्रवेश हो जाएगा।

राकायां च सिताष्टम्यां दशम्यां च विशुद्धया।
एकादश्यां त्रयोदश्यां यः पठेत्साधकः सुधीः॥
यं यं कामयते कामं, तं तं प्राप्नोति साधकः।
राधाकृपाकटाक्षेण, भक्तिः स्यात् प्रेमलक्षणा॥

भावार्थ—पूर्णिमा के दिन, शुक्लपक्ष की अष्टमी या दशमी को तथा दोनों पक्षों की एकादशी और त्रयोदशी को जो शुद्ध बुद्धि वाला भक्त इस स्तोत्र का पाठ करेगा वह जो भावना करेगा वही प्राप्त होगी, अन्यथा निष्काम भावना से पाठ करने पर श्रीराधाजी की दयादृष्टि से पराभक्ति प्राप्त होगी।

उरुमात्रे नाभिमात्रे, हृन्मात्रे कण्ठमात्रके।
राधाकुण्ड-जले स्थित्वा, यः पठेत्साधकः शतम्॥
तस्य सर्वार्थसिद्धिः स्यात्, वांछितार्थफलं लभेत्।
ऐश्वर्यं च लभेत् साक्षाद्, दृशा पश्यति राधिकाम्॥
तेन सा तत्क्षणादेव, तुष्टा दत्ते महावरम्।
येन पश्यन्ति नेत्राभ्यां, तत्प्रियं श्यामसुन्दरम्॥

नित्य-लीला-प्रवेशं च, ददाति श्रीव्रजाधिपः ।
अतः परतरं प्रार्थ्यं वैष्णवानां न विद्यते ॥

भावार्थ - इस स्तोत्र से श्री राधा-कृष्ण का साक्षात्कार होता है, उसकी विधि इस प्रकार है कि (गोवर्धन पर्वत के निकट) श्रीराधाकुण्ड के जल में जङ्घाओं तक या नाभि पर्यन्त या छाती तक या कण्ठ तक जल में खड़े होकर इस स्तोत्र का १०० बार पाठ करे । इस प्रकार कुछ दिन पाठ करने पर सम्पूर्ण मनोवांछित पदार्थ प्राप्त हो जाते हैं। ऐश्वर्य की प्राप्ति होती है। दर्शनार्थी भक्त को इन्हीं नेत्रों से साक्षात् श्रीराधाजी का दर्शन होता है । श्रीराधाजी प्रकट होकर प्रसन्नतापूर्वक महान् वरदान देती हैं (अथवा अपने चरणों का महावर (यावक) भक्त के मस्तक पर लगा देती हैं) वरदान में केवल 'अपनी प्रिय वस्तु दो" यही मांगना चाहिये । तब तत्काल ही श्याम-सुन्दर प्रकट होकर दर्शन देते हैं। प्रसन्न होकर श्रीव्रज-राजकुमार नित्य लीलाओं में प्रवेश प्रदान करते हैं। इससे बढ़कर वैष्णवों के लिए कोई भी वस्तु नहीं है। किसी-किसी को राधाकुण्ड के जल में १०० पाठ करने पर एक ही दिन में दर्शन हो जाता है। किसी-किसी को महिनों में होता है। इस लिए जब तक दर्शन न हो पाठ करते रहें। किसी-किसी को अपने घर में १०० पाठ रोज करने से कुछ दिनों में इष्ट प्राप्ति हो जाती है।





# श्रीकृष्ण कृपा कटाक्ष स्तोत्र

भजे व्रजैकमण्डनं समस्तपापखण्डनं
सुभक्तचित्तरंजनं सदैवनन्दनन्दनम् ।
सुपिच्छगुच्छमस्तकं सुनादवेणुहस्तकं
अनंगरंगसागरं नमामि कृष्णनागरम् ।।

**भावार्थ**—व्रजमण्डल के भूषण तथा समस्त पापों के नाश करने वाले, सच्चे भक्त के चित्त में विहार कर आनन्द देने वाले नन्दनन्दन का मैं सर्वदा भजन करता हूँ। जिनके मस्तक पर मनोहर मोर पंखों के गुच्छे हैं, जिनके हाथों में सुरीली मुरली है तथा जो प्रेम-तरङ्गों के समुद्र हैं, उन नटनागर श्रीकृष्ण भगवान् को मेरा नमस्कार है।

मनोजगर्वमोचनं विशाललोललोचनं
विधूतगोपशोचनं नमामि पद्मलोचनम् ।
करारविन्दभूधरं स्मितावलोकसुन्दरं
महेन्द्रमानदारणं नमामि कृष्णवारणम् ।।

भावार्थ—कामदेव का गर्वनाश करने वाले, बड़े-बड़े चंचल लोचन वाले, ग्वाल-बालों का शोक नष्ट करने वाले, कमल-लोचन का मेरा नमस्कार है। कर-कमल पर गोवर्धन पर्वत धारण करने वाले, मुसकान युक्त सुन्दर चितवन वाले, इन्द्र का मान मर्दन करने वाले, गजराज के सदृश मत्त श्रीकृष्ण भगवान् को मेरा नमस्कार है।

कदम्बसूनुकुण्डलं सुचारुगण्डमण्डलं
व्रजाङ्गनैकवल्लभं नमामि कृष्णदुर्लभम् ।
यशोदया समोदया सगोपया सनन्दया
युतं सुखैकदायकं नमामि गोपनायकम् ।।

भावार्थ—कदम्ब के पुष्प के कुण्डल धारण करने वाले अत्यन्त सुन्दर गोल कपोलों वाले, व्रजाङ्गनाओं के प्रियतम परम दुर्लभ श्रीकृष्ण भगवान् को मेरा नमस्कार है। ग्वाल-बाल और श्रीनन्दरायजी के सहित मोदमयी यशोदाजी को आनन्द देने वाले, श्रीगोपनायक को मेरा नमस्कार है।

सदैव पादपङ्कजं मदीयमानसे निजं
दधानमुत्तमालकं नमामि नन्दबालकम् ।

समस्तदोषशोषणं समस्तलोकपोषणं
समस्तगोपमानसं नमामि नन्दलालसम् ॥

भावार्थ—मेरे हृदय में सदा अपने चरण-कमलों को स्थापन करने वाले, सुन्दर घुँघराली अलकों वाले, नन्दलाल को मैं नमस्कार करता हूँ। समस्त दोषों को भस्म कर देने वाले, समस्त लोकों का पालन करने वाले, समस्त गोपकुमारों के हृदय तथा श्रीमन्दरायजी की वात्सल्य-लालसा के आधार श्रीकृष्ण को मेरा नमस्कार है।

भुवो भरावतारकं भवाब्धिकर्णधारकं
यशोमतीकिशोरकं नमामि चित्तचोरकम्।
दृगन्तकान्तभंगिनं सदासदालिसंगिनं
दिने दिने नवं नवं नमामि नन्दसम्भवम् ॥

भावार्थ—भूमि का भार उतारने वाले, भवसागर से तारने वाले, कर्णधार श्रीयशोदाकिशोर चित्तचोर को मेरा नमस्कार है। कमनीय कटाक्ष चलाने की कला में प्रवीण, सर्वदा दिव्य सखियों से सेवित, नित्य नये-नये प्रतीत होने वाले, नन्द-लाल को मेरा नमस्कार है।

गुणाकरं सुखाकरं कृपाकरं कृपापरं*
सुरद्विषन्निकन्दनं नमामि गोपनन्दनम्।

---

* परं के अर्थ 'श्रेष्ठ, प्रधान, ब्रह्म' आदि कहे जाते हैं। कृपा करने में श्रेष्ठ, कृपाप्रधान हृदय वाले तथा कृपामय मूर्तिमान् ब्रह्म यह तीनों अर्थ भी यहां लग जाते हैं।

नवीनगोपनागरं नवीनकेलि-लम्पटं
नमामि मेघसुन्दरं-तडित्प्रभालसत्पटम् ॥

भावार्थ—गुणों की खानि और आनन्द के निधान, कृपा करने वाले, तथा कृपा-पर (अर्थात् कृपा करने के लिए तत्पर) देवताओं के शत्रु दैत्यों का नाश करने वाले, गोपनन्दन को मेरा नमस्कार है। नवीन-गोप-सखा नटवर, नवीन नवीन खेल खेलने के लिए लालायित, घनश्यामल अङ्गों वाले, और बिजली-सदृश सुन्दर पीताम्बरधारी श्रीकृष्ण भगवान् को मेरा नमस्कार है।

समस्त-गोप-मोहनं हृदम्बुजैकमोदनं
नमामि कुंजमध्यगं प्रसन्नभानुशोभनम् ।
निकामकामदायकं दृगन्तचारुशायकं
रसालवेणुगायकं नमामि कुंजनायकम् ॥

भावार्थ—समस्त गोपों को मोहित करने वाले, हृदय-कमल को प्रफुल्लित करने वाले, निकुञ्ज के बीच में विराजमान प्रसन्न मन, सूर्य के समान प्रकाशमान श्रीकृष्ण भगवान् को मेरा नमस्कार है। सम्पूर्ण अभिलषित कामनाओं को पूर्ण करने वाले, बाणों के समान चोट करने वाली चितवन वाले, मधुर मुरली में गीता गाने वाले, निकुञ्जनायक को मैं नमस्कार करता हूँ।

विदग्ध-गोपिकामनो-मनोज्ञ-तल्प-शायिनं
नमामि कुंजकानने प्रवृद्धवह्निपायिनम् ।

किशोरकान्तिरंजितं    दृगंजनंसुशोभितं
गजेन्द्रमोक्षकारिणं नमामि श्रीविहारिणम् ॥

भावार्थ—चतुर गोपिकाओं के मन की मनोरम शय्या पर शयन करने वाले, कुञ्जवन में बढ़ी हुई (विरह) अग्नि को पान करने वाले, तथा वृषभानुकिशोरी की अङ्ग कान्ति से जिनके अङ्ग झलक रहे हैं, जिनके नेत्रों में अञ्जन शोभा दे रहा है, गजराज को मोक्ष देने वाले, तथा श्रीजी के साथ विहार करने वाले, श्रीकृष्ण भगवान् को मेरा नमस्कार है।

यदा तदा यथा तथा तथैव कृष्णसत्कथा
मया सदैव गीयतां तथा कृपा विधीयताम्।
प्रमाणितं स्तवद्वयं पठन्ति प्रातरुत्थिताः
त एव नन्दनन्दनं मिलन्ति भावसंस्थिताः॥

भावार्थ—जहां कहीं भी जैसी परिस्थिति में मैं रहूँ सदा श्रीकृष्णचन्द्र की सरस कथाओं का मेरे द्वारा सर्वदा गान होता रहे बस ऐसी कृपा बनी रहे। "श्रीकृष्ण कृपा-कटाक्ष स्तोत्र" तथा "श्रीराधा कृपा-कटाक्ष स्तोत्र" इन दोनों सिद्ध स्तोत्रों को जो प्रातःकाल उठकर भक्ति-भाव में स्थित होकर नित्य पाठ करते है, उनको साक्षात् श्रीकृष्णचन्द्र मिलते हैं।





# श्रीराम रक्षा-स्तोत्रम्



श्रीराम रक्षा स्तोत्र से सहस्रों नर-नारियों ने सकाम एवं निष्काम अनुष्ठान के भक्तियुक्त पुरश्चरण द्वारा लाभ उठाया है। मनोकामना की पूर्ति के लिए प्रत्यक्ष फल देने वाला यह अमोघ रामबाण है।

राम रक्षा स्तोत्र के पुरश्चरण लिए निम्नोक्त नियम ध्यान में रखने चाहिए:—

१—जिस कामना के लिए अनुष्ठान करना हो उसे मन में रखकर इच्छित फल प्राप्ति के लिए प्रातः स्नानादि से निवृत्त होकर पवित्रता से अनुष्ठान करना चाहिए।

२—चैत्र नवरात्र एवं कार्तिक नवरात्र के दिनों में नौ दिनों का अनुष्ठान अमोघ फल दायक है।

३— शुद्ध घी का दीपक जलाकर श्रीराम पंचा-यतन की मूर्ति सामने रखे और षोडशोपचार मन्त्रों से भगवान् का पूजन करे। तत्पश्चात् घी का दीपक जलाकर ११ बार एकाग्र चित्तसे रामरक्षा स्तोत्र का पाठ करना चाहिए।

४—इस प्रकार ९ दिनों तक पाठ चलता रहे और दसवें दिन विजयादशमी या रामनवमी के दिन पाठ समाप्ति के बाद निम्न श्लोक पढ़ते हुए १०८ बार आहुति दें।

**आहुति का मन्त्र—**

आपदामपहर्तारं, दातारं सर्व सम्पदाम्।
लोकाभिरामं श्रीरामं, भूयो भूयो नमाम्यहम्॥

( श्रीराम पूजनार्थ एवं हवन विधि के लिए हमारी—"मानस के अनुष्ठान" नामक पुस्तक से सहायता ली जा सकती है)

अस्य श्रीरामरक्षास्तोत्रमन्त्रस्य बुधकौशिक ऋषिः श्री सीतारामचन्द्रो देवता अनुष्टुप् छन्दः सीता शक्तिः श्रीमान् हनुमान् कीलकं श्रीरामचन्द्रप्रीत्यर्थे रामरक्षा-स्तोत्रजपे विनियोगः ।

भावार्थ—इस रामरक्षास्तोत्र-मन्त्र के बुधकौशिक ऋषि हैं सीता और रामचन्द्र देवता हैं, अनुष्टुप् छन्द है सीता शक्ति है, श्रीमान् हनुमान्जा कीलक हैं तथा श्रीरामचन्द्रजी की प्रसन्नता के लिए रामरक्षास्तोत्र के जप में विनियोग किया जाता है ।

## अथ ध्यानम्

ध्यायेदाजानुबाहुं धृतशरधनुषं बद्धपद्मासनस्थं
पीतं वासो वसानं नवकमलदलस्पर्धिनेत्रं प्रसन्नम् ।
वामाङ्कारूढसीतामुखकमलमिलल्लोचनं नीरदाभं
नानालङ्कारदीप्तं दधतमुरुजटामण्डलं रामचन्द्रम् ॥१॥

भावार्थ—ध्यान-जो धनुष-वाण धारण किए हुए हैं बद्ध-पद्मासन से विराजमान हैं, पीताम्बर पहने हुए हैं, जिनके प्रसन्न नयन नूतन कमल दल से स्पर्धा करते तथा वाम भाग में विराज-मान श्रीसीताजी के मुखकमल से मिले हुए हैं, उन आजानुबाहु, मेघश्याम, नाना प्रकार के अलङ्कारों से शोभित विशाल जटा-जूटधारी श्रीरामचन्द्रजी का ध्यान करे ।

चरितं रघुनाथस्य, शतकोटिप्रविस्तरम् ।
एकैकमक्षरं पुंसां, महापातकनाशनम् ॥१॥

भावार्थ—श्रीरघुनाथजी का चरित्र सौ करोड़ विस्तार वाला है और उसका एक-एक अक्षर भी मनुष्यों के महान् पापों को नष्ट करने वाला है।

ध्यात्वा नीलोत्पलश्यामं, रामं राजीवलोचनम् ।
जानकीलक्ष्मणोपेतं, जटामुकुटमण्डितम् ॥२॥
सासितूणधनुर्बाण, पाणिं नक्तंचरान्तकम् ।
स्वलीलया जगत्त्रातु, माविर्भूतमजं विभुम् ॥३॥
रामरक्षां पठेत्प्राज्ञः, पापघ्नीं सर्वकामदाम् ।

भावार्थ—जो नीलकमल दल के समान श्यामवर्ण, कमल-नयन, जटाओं के मुकुट से सुशोभित, हाथों में खड्ग, तूणीर, धनुष और बाण धारण करने वाले, राक्षसों के संहारकारी तथा संसार की रक्षा के लिए अपनी लीला से अवतीर्ण हुए हैं उन अजन्मा और सर्वव्यापक भगवान् राम का जानकी और लक्ष्मणजी के सहित स्मरण कर प्राज्ञ पुरुष इस सर्वकामप्रदा और पाप नाशक राम रक्षा का पाठ करे।

शिरो मे राघवः पातु, भालं दशरथात्मजः ॥४॥
कौसल्येयो दृशौ पातु, विश्वामित्रप्रियः श्रुती ।
घ्राणं पातु मखत्राता, मुखं सौमित्रिवत्सलः ॥५॥

भावार्थ—मेरे शिर की राघव,और ललाट की दशरथात्मज रक्षा करें। कौसल्यानन्दन नेत्रों की रक्षा करें, विश्वामित्र-प्रिय कानों को सुरक्षित रखें, तथा यज्ञरक्षक घ्राण की, और सौमित्रिवत्सल मुख की रक्षा करें।

**जिह्वां विद्यानिधिः पातु, कण्ठं भरतवन्दितः ।**
**स्कन्धौ दिव्यायुधः पातु, भुजौ भग्नेशकार्मुकः ॥६॥**

मेरी जिह्वा की विद्यानिधि, कण्ठ की भरतवन्दित, कन्धों की दिव्यायुध, और भुजाओं की भग्नेशकार्मुक (महादेवजी का धनुष तोड़ने वाले) रक्षा करें ।

**करौ सीतापतिः पातु, हृदयं जामदग्न्यजित् ।**
**मध्यं पातु खरध्वंसी, नाभिं जाम्बवदाश्रयः ॥७॥**

**भावार्थ**—हाथों की सीतापति, हृदय की जामदग्न्यजित् (परशुराम को जीतने वाले), मध्य भाग की खरध्वंसी (खर नाम के राक्षस का नाश करने वाले) और नाभि की जाम्बवदाश्रय (जाम्बवान् के आश्रयस्वरूप) रक्षा करें ।

**सुग्रीवेशः कटी पातु, सक्थिनी हनुमत्प्रभुः ।**
**ऊरू रघुत्तमः पातु रक्षःकुलविनाशकृत् ॥८॥**

**भावार्थ**—कमर की सुग्रीवेश (सुग्रीव के स्वामी), सक्थियों की हनुमत्प्रभु, और ऊरुओं की राक्षसकुल-विनाशक रघुश्रेष्ठ रक्षा करें ।

**जानुनी सेतुकृत्पातु जङ्घे, दशमुखान्तकः ।**
**पादौ विभीषणश्रीदः, पातु रामोऽखिलं वपुः ॥९॥**

**भावार्थ**—जानुओं की सेतुकृत्, जङ्घाओं की दशमुखान्तक (रावण को मारने वाले) और सम्पूर्ण शरीर की श्रीराम रक्षा करें ।

एतां रामबलोपेतां रक्षां यः सुकृती पठेत् ।
स चिरायुः सुखी पुत्री, विजयी विनयी भवेत् ॥१०॥

भावार्थ—जो पुण्यवान् पुरुष रामबल से सम्पन्न इस रक्षा स्तोत्र का पाठ करता है वह दीर्घायु, सुखी, पुत्रवान्, विजयी, और विनय सम्पन्न हो जाता है ।

पातालभूतलव्योम, चारिणश्छद्मचारिणः ।
न द्रष्टुमपि शक्तास्ते, रक्षितं रामनामभिः ॥११॥

भावार्थ—जो जीव पाताल, पृथ्वी अथवा आकाश में विचरते हैं और जो छद्मवेष से घूमते रहते हैं वे रामनामों से सुरक्षित पुरुष को देख भी नहीं सकते ।

रामेति रामभद्रेति, रामचन्द्रेति वा स्मरन् ।
नरो न लिप्यते पापं, भुक्तिं मुक्तिञ्च विन्दति ॥१२॥

भावार्थ—'राम' 'रामभद्र' 'रामचन्द्र' इन नामों का स्मरण करने से मनुष्य पापों से लिप्त नहीं होता, तथा भोग और मोक्ष प्राप्त कर लेता है ।

जगज्जैत्रैकमन्त्रेण, रामनाम्नाभिरक्षितम् ।
यः कण्ठे धारयेत्तस्य, करस्थाः सर्वसिद्धयः ॥१३॥

भावार्थ—जो पुरुष जगत् को विजय करने वाले, एकमात्र मन्त्र रामनाम से सुरक्षित इस स्तोत्र को कण्ठस्थ कर लेता है, सम्पूर्ण सिद्धियां उसके हस्तगत हो जाती हैं ।

वज्रपंजरनामेदं, यो रामकवचं स्मरेत ।
अव्याहताज्ञः सर्वत्र, लभते जयमङ्गलम् ॥१४॥

**भावार्थ**—जो मनुष्य वज्रपञ्जर नामक इस राम कवच का स्मरण करता है उसकी आज्ञा का कहीं उल्लङ्घन नहीं होता और उसे सर्वत्र जय और मङ्गल की प्राप्ति होती है।

**आदिष्टवान्यथा स्वप्ने, रामरक्षामिमां हरः।**
**तथा लिखितवान्प्रातः, प्रबुद्धो बुधकौशिकः ॥१५॥**

**भावार्थ**—श्रीशङ्कर ने रात्रि के समय स्वप्न में इस रामरक्षा का जिस प्रकार आदेश दिया था, उसी प्रकार प्रातःकाल जागने पर, बुधकौशिक ऋषि ने इसे लिख दिया।

**आरामः कल्पवृक्षाणां, विरामः सकलापदाम्।**
**अभिरामस्त्रिलोकानां, रामः श्रीमान्स नः प्रभुः॥**

**भावार्थ**—जो मानो कल्पवृक्षों के बगीचे हैं, तथा समस्त आपत्तियों का अन्त करने वाले हैं, जो तीनों लोक में परम सुन्दर हैं, वे श्रीमान् राम हमारे प्रभु हैं।

**तरुणौ रूपसम्पन्नौ, सुकुमारौ महाबलौ।**
**पुण्डरीकविशालाक्षौ, चीरकृष्णाजिनाम्बरौ ॥१७॥**
**फलमूलाशिनौ दान्तौ, तापसौ ब्रह्मचारिणौ।**
**पुत्रौ दशरथस्यैतौ, भ्रातरौ रामलक्ष्मणौ ॥१८॥**
**शरण्यौ सर्वसत्त्वानां, श्रेष्ठौ सर्वधनुष्मताम्।**
**रक्षःकुलनिहन्तारौ, त्रायेतां नो रघूत्तमौ ॥१९॥**

**भावार्थ**—जो तरुण अवस्था वाले, रूपवान्, सुकुमार, महाबली, कमल के समान विशाल नेत्र वाले, चीरवस्त्र और कृष्ण मृगचर्मधारी, फल-मूल आहार करने वाले, संयमी, तपस्वी,

ब्रह्मचारी, सम्पूर्ण जीवों को शरण देने वाले, समस्त धनुर्धारियों मे श्रेष्ठ, और राक्षसकुल का नाश करने वाले हैं वे रघुश्रेष्ठ दशरथकुमार राम और लक्ष्मण दोनों भाई हमारी रक्षा करें।

आत्तसज्जधनुषाविषुस्पृशा-
वक्षयाशुगनिषङ्गसङ्गिनौ ।
रक्षणाय मम रामलक्ष्मणा-
वग्रतः पथि सदैव गच्छताम् ।।

भावार्थ— जिन्होंने संधान किया हुआ धनुष ले रखा है, जो बाण का स्पर्श कर रहे हैं, तथा अक्षय बाणो से युक्त तूणीर लिए हुए हैं, वे राम और लक्ष्मण मेरो रक्षा करने के लिए मार्ग में सदा ही मेरे आगे चलें।

सन्नद्धः कवची खड्गी, चापबाणधरो युवा ।
गच्छन्मनोरथान्नश्च, रामः पातु सलक्ष्मणः।।

भावार्थ—सर्वदा उद्यत, कवचधारी, हाथ में खड्ग लिये धनुष-बाण धारण किए, तथा युवा अवस्था वाले भगवान् राम लक्ष्मण जी के सहित (आगे-आगे) चलकर हमारे मनोरथों की रक्षा करें।

रामो दाशरथिः शूरो, लक्ष्मणानुचरो बली ।
काकुत्स्थः पुरुषः पूर्णः, कौसल्येयो रघूत्तमः ।।
वेदान्तवेद्यो यज्ञेशः, पुराणपुरुषोत्तमः ।
जानकीवल्लभः श्रीमन्नप्रमेयपराक्रमः ।।

**इत्येतानि जपन्नित्यं,मद्भक्तः श्रद्धायान्वितः ।**
**अश्वमेधाधिकं पुण्यं, सम्प्राप्नोति न संशयः ।।**

**भावार्थ**—(भगवान् का कथन है कि) राम, दाशरथि, शूर, लक्ष्मणानुचर, बली, काकुत्स्थ, पुरुष, पूर्ण, कौसल्येय रघूत्तम. वेदान्तवेद्य, यज्ञेश, पुराणपुरुषोत्तम, जानकीवल्लभ, श्रीमान् और अप्रमेय-पराक्रम—इन नामों का नित्यप्रति श्रद्धापूर्वक जप करने से मेरा भक्त अश्वमेध यज्ञ से भी अधिक फल प्राप्त करता है—इसमें कोई सन्देह नहीं।

**रामं दूर्वादलश्यामं, पद्माक्षं पीतवाससम् ।**
**स्तुवन्ति नामभिर्दिव्यै,र्न ते संसारिणो नराः ।।**

**भावार्थ**—जो लोग दूर्वादल के समान श्यामवर्ण, कमलनयन, पीताम्बरधारी, भगवान् राम का इन दिव्य नामों से स्तवन करते हैं, वे संसारचक्र में नहीं पड़ते ।

**रामं लक्ष्मणपूर्वजं, रघुवरं, सीतापतिं सुन्दरं**
**काकुत्स्थं करुणार्णवं, गुणनिधिं, विप्रप्रियं धार्मिकं ।**
**राजेन्द्रं सत्यसन्धं,दशरथतनयं, श्यामलं शान्तमूर्ति**
**वन्दे लोकाभिरामं,रघुकुलतिलकं,राघवं रावणारिम्**

**भावार्थ**—लक्ष्मण जी के पूर्वज, रघुकुल श्रेष्ठ, सीता जी के स्वामी, अति सुन्दर, ककुत्स्थकुलनन्दन, करुणाकर, गुणनिधान, ब्राह्मणभक्त, परम धार्मिक, राजराजेश्वर, सत्यनिष्ठ, दशरथपुत्र, श्याम और शान्तमूर्ति, सम्पूर्ण लोकों में सुन्दर, रघुकुलतिलक, राघव और रावणारि भगवान् को मैं वन्दना करता हूं ।

**रामाय रामभद्राय, रामचन्द्राय वेधसे ।**
**रघुनाथाय नाथाय, सीतायाः पतये नमः ॥**

**भावार्थ**—राम, रामभद्र, रामचन्द्र, विधातृस्वरूप, रघुनाथ प्रभु सीतापति को नमस्कार है।

**श्रीराम राम रघुनन्दन राम राम**
**श्रीराम राम भरताग्रज राम राम ।**
**श्रीराम राम रणकर्कश राम राम**
**श्रीराम राम शरणं भव राम राम ॥**

**भावार्थ**—हे रघुनन्दन श्रीराम ! हे भरताग्रज भगवान् राम ! हे रणधीर प्रभु राम ! आप मेरे आश्रय होइए ।

**श्रीरामचन्द्रचरणौ मनसा स्मरामि**
**श्रीरामचन्द्रचरणौ वचसा गृणामि ।**
**श्रीरामचन्द्रचरणौ शिरसा नमामि**
**श्रीरामचन्द्रचरणौ शरणं प्रपद्ये ॥**

**भावार्थ**—मैं श्रीरामचन्द्र के चरणों का मन में स्मरण करता हूं, श्रीरामचन्द्र के चरणों का वाणी से कीर्तन करता हूँ, श्रीरामचन्द्र के चरणों को सिर झुकाकर प्रणाम करता हूँ तथा श्रीरामचन्द्र के चरणों की शरण लेता हूँ ।

**माता रामो मत्पिता रामचन्द्रः**
**स्वामी रामो मत्सखा रामचन्द्रः ।**

सर्वस्वं मे रामचन्द्रो दयालु-
र्नान्यं जाने नैव जाने न जाने ॥

भावार्थ—राम मेरी माता हैं, राम मेरे पिता हैं; राम स्वामी हैं और राम मेरे सखा हैं। दयामय रामचन्द्र ही मेरे सर्वस्व हैं। उनके सिवा और किसी को मैं नहीं जानता।

दक्षिणे लक्ष्मणो यस्य, वामे च जनकात्मजा।
पुरतो मारुतिर्यस्य, तं वन्दे रघुनन्दनम् ॥

भावार्थ—जिनकी दाईं ओर लक्ष्माजी, बाईं ओर जानकी जी, और सामने हनुमान जी विराजमान हैं उन रघुनाथ जी की मैं वन्दना करता हूँ।

लोकाभिरामं रणरङ्गधीरं, राजीवनेत्रं रघुवंशनाथम्।
कारुण्यरूपं करुणाकरं तं, श्रीरामचन्द्रं शरणं प्रपद्ये ॥

भावार्थ—जो सम्पूर्ण लोकों में सुन्दर, रणक्रीड़ा में धीर कमल नयन, रघुवंशनायक करुणामूर्ति और करुणा के भण्डार हैं उन श्रीरामचन्द्रजी की मैं शरण लेता हूँ।

मनोजवं मारुततुल्यवेगं
जितेन्द्रियं बुद्धिमतां वरिष्ठम्।
वातात्मजं वानरयूथमुख्यं
श्रीरामदूतं शरणं प्रपद्ये ॥

भावार्थ—जिनकी मन के समान गति और वायु के समान वेग है, जो परम जितेन्द्रिय और बुद्धिमानों में श्रेष्ठ हैं, उन पवननन्दन वानराग्रगण्य श्रीरामदूत की मैं शरण लेता हूं।

**कूजन्तं रामरामेति, मधुरं मधुराक्षरम् ।**
**आरुह्य कविताशाखां, वन्दे वाल्मीकिकोकिलम् ।।**

**भावार्थ**—कविता की डाली पर बैठकर मधुर अक्षरों वाले 'राम-राम' इस मधुर नाम को कूजते हुए, वाल्मीकिरूप कोकिल की मैं वन्दना करता हूँ ।

**आपदामपहर्तारं, दातारं सर्वसम्पदाम् ।**
**लोकाभिरामं श्रीरामं, भूयो भूयो नमाम्यहम् ।।**

**भावार्थ**—आपत्तियों को हरने तथा सब प्रकार की सम्पत्ति प्रदान करने वाले, लोकाभिराम भगवान् राम को बारम्बार नमस्कार करता हूँ ।

**भर्जनं भवबीजाना,-मर्जनं सुखसम्पदाम् ।**
**तर्जनं यमदूतानां, रामरामेति गर्जनम् ।।**

**भावार्थ**—'राम-राम' ऐसा घोष करना सम्पूर्ण संसार-बीजों को भून डालने वाला, समस्त सुख-सम्पत्ति की प्राप्ति कराने वाला, तथा यमदूतों को भयभीत करने वाला है ।

**रामो राजमणिः सदा विजयते, रामं रमेशं भजे**
**रामेणाभिहता निशाचरचमूं, रामाय तस्मै नमः ।**
**रामान्नास्ति परायणं परतरं, रामस्य दासोऽस्म्यहं**
**रामे चित्तलयः सदा भवतु मे, भो राम मामुद्धर ।।**

**भावार्थ**—रामरूप राजमणि सदा विजय को प्राप्त होतो है । मैं लक्ष्मीपति भगवान् राम का भजन करता हूँ । जिन रामचन्द्रजी ने सम्पूर्ण राक्षससेना का ध्वंस कर दिया था, मैं उनको

प्रणाम करता हूँ। राम से बड़ा और कोई भी आश्रय नहीं है। मैं उन रामचन्द्रजी का दास हूं। मेरा चित्त सदा राम में ही लीन रहे; हे राम! आप मेरा उद्धार कोजिए।

**राम रामेति रामेति, रमे रामे मनोरमे।**
**सहस्रनाम तत्तुल्यं, रामनाम वरानने॥**

**भावार्थ**—(श्री महादेवजी पार्वती जी से कहते हैं—) हे सुमुखि! रामनाम विष्णुसहस्रनाम के तुल्य है। मैं सर्वदा 'राम, राम, राम' इस प्रकार मनोरम राम-नाम में ही रमण करता हूं।



# भगवती राधिका की वन्दना

नमस्ते परमेशानि, रासमण्डलवासिनी,
रासेश्वरि नमस्तेऽस्तु, कृष्ण प्राणाधिकप्रिये।
नमस्त्रैलोक्यजननि, प्रसीद करुणार्णवे,
ब्रह्मविष्ण्वादिभिर्देवै, - र्वन्द्यमानपदाम्बुजे ॥
नमः सरस्वतीरूपे, नमः सावित्रि शंकरि,
गङ्गा पद्मावतीरूपे, षष्ठि मङ्गलचण्डिके।
नमस्ते तुलसीरूपे, नमो लक्ष्मीस्वरूपिणि,
नमो दुर्गे भगवती, नमस्ते सर्वरूपिणि ॥
मूलप्रकृतिरूपां त्वां, भजामः करुणार्णवाम्,
संसारसागरादस्मानुद्धराम्ब दयां कुरु।
इदं स्तोत्रं त्रिसंध्यं यः, पठेद् राधां स्मरन्नरः,
न तस्य दुर्लभं किंचित्कदाचिच्च भविष्यति ॥
देहान्ते च वसेन्नित्यं, गोलोके रास मण्डले,
इदं रहस्यं परमं, न चाख्येयं तु कस्यचित्।



# दिव्य—सूक्ति

**जिह्वे कीर्तय केशवं मुररिपुं, चेतो भज श्रीधरं**
**पाणिद्वंद समर्चया च्युतकथां, श्रोत्रद्वय त्वं शृणु।**
**कृष्णं लोकय लोचनद्वय हरे,-र्गच्छांघ्रियुग्मालयं**
**जिघ्र घ्राण मुकुन्दपादतुलसीं, मूर्द्धन्नमाधोक्षजम्।**

हे जिह्वे! केशव का कीर्तन कर; चित्त! मुरारि को भज; युगलहस्त! श्रीधर की अर्चना करो, हे युगलश्रवणो, तुम अच्युत को कथा श्रवण करो; नेत्रो ! श्रीकृष्ण का दर्शन करो;

युगलचरणो ! भगवत्-स्थानों में भ्रमण करो; नासिके ! मुकुन्दचरण-सेविता तुलसी की सुगंध ले; हे मस्तक ! भगवान् अधोक्षज के सामने झुक,…… ……… ……… !!

× × ×

**सत्यं माता, पिता ज्ञानं, धर्मो भ्राता, दया सखा।**
**शान्तिः पत्नी, क्षमा पुत्रः, षडेते मम बान्धवाः॥**

× × ×

**नास्ति गंगासमं तीर्थं, नास्ति मातृ समो गुरुः।**
**नास्ति विष्णुसमं देवं, नास्ति तत्त्वं गुरोः परम्॥**

**ॐ शान्तिः × शान्तिः × शान्तिः ×**

# प्रार्थना

वह शक्ति हमें दो दयानिधे।

कर्तव्य मार्ग पर डट जावें।।

पर-सेवा पर-उपकार में हम,

जग जीवन सफल बना जावे।।

हम दीन-दुखी निबलों विकलों,

के सेवक बन संताप हरें।

जो हैं अटके भूले भटके,

उनको तारें खुद तर जावें।।

छल दंभ द्वेष पाखंड झूठ,

अन्याय से निशिदिन दूर रहें।

जीवन हो शुद्ध सरल अपना,

शुचि प्रेम सुधारस बरसावें।।

निज आन-कान मर्यादा का,

प्रभु ध्यान रहे अभिमान रहे।

जिस देश जाति में जन्म लिया,

बलिदान उसी पर हो जावें।।

# हमारे प्रकाशन

देवी शकुन्तला गोस्वामी विरचित

१. मोहन माधुरी
२. भाव मंजरी
३. कीर्तन माधुरी (भाग १)
४. कीर्तन माधुरी (भाग २)
५. भाव सौरभ
६. मानस मन्त्र
७. मानस के अनुष्ठान
८. योग प्रवेशिका

प्रेस में—

१ नटखट श्याम
२ निर्मोही श्याम
३ संक्षिप्त ज्ञानेश्वरी

प्राप्ति स्थान

श्रीराधारंजन सेवा संघ

राधानिवास
वृन्दावन (उ० प्र०)

७७ धर्मतल्ला स्ट्रीट
कलकत्ता-१३